# चुटकुला-शतकम्

(संस्कृत-हिन्दी)

द्वितीय भाग

(इस पुस्तक की समस्त आय संस्कृत सेवार्थ है)

लेखन, संकलन : आचार्य रामदयालु

स्थान दिल्ली (पंजी०)
लकावाद विस्तार, नव दिल्ली-19

मूल्य 5-00

# संस्कृत सेवा प्रकाशन सूची

| | |
|---|---|
| दिल्ली संस्कृतज्ञ निर्देशिका | 250/- |
| हिन्दी संस्कृत धातुकोषः | 65/- |
| चुटकुला शतकम् (प्रथम भागः) | 5/- |
| „ „ (द्वितीय भागः) | 5/- |
| क्रीडा पंचविंशतिः | 2/- |
| बाल संस्कृत वार्तालापः | 2/- |
| विशेष संस्कृत वार्तालापः | 5/- |
| संस्कृत सम्भाषण विधाः | 5/- |
| कृण्वस्ति संस्कृतम् | 10/- |
| दशाब्दी स्मारिका | 10/- |
| निरुक्त निर्वचनिका | 2/- |
| भाष्य भूमिका सारः | 3/- |
| विभिन्न चार्टपत्राणि | 5 --10/- |
| संस्कृत पद-पदांश चित्रम् | 1/- |
| कारक विभक्ति ज्ञान चित्रम् | 3/- |
| परस्मैपद षट्लकार प्रत्यय चित्रम् | 2/- |
| परस्मैपद प्रत्यायार्थं चित्रम् (बृहत्) | 10/- |
| आत्मनेपद प्रत्ययार्थं-चित्रम् | 10/- |
| मुख्य स्वरान्त रूपार्थं-चित्रम् | 10/- |

(1) एकः गोपालः स्व ग्राहकम् अवदत् - श्वः दुग्धस्य मूल्यं रूप्यकमेकं प्रतिकिलोग्रामं वर्धिष्यते । ग्राहकः (आश्चर्यचकितः सन्) - कथम्, ईदृशा का वार्ता यत् रूप्यकमेकं मूल्यं वर्धिष्यते ? गोपालः - प्रथमस्तु दुग्धानयन काले उपरिष्टात् वर्षा एव न भवति ग्राहकः - भो वर्षा, दुग्धम् च एतां कां वार्ता भणसि ? गोपालः - वाबू महोदय ! अहं तथ्यं भणामि । वर्षा न पतनेन अस्माकं दुग्धं न्यूनं जायते अन्यच्च - । ग्राहकः - अन्यत् किम् गोपालः - अद्यत्वे नगरे जलावरोध कारणेन जलम् एव न मिलति । ग्राहकः - त्वमपि वहुलः । जलावरोध कारणेन दुग्धं महार्घं कथं स्थादिति ? गोपालः कथन्न महार्घं भविष्यति महाशयः ? जलावरोध - दिवसेषु विना जलमिश्रितं शुद्धं दुग्धम् एव विक्रेयं भवेदिति कारणात् ।

(2) एकस्मिन् दिने एकः गोपालः दुग्धे मिश्रणाय कुत्रापि जलम् न अलभत । अन्ते सः स्व नगर ग्राहकेभ्यः विना जल मिश्रितं शुद्धं दुग्धमेव अयच्छत् । द्वितीये दिवसे यदा दुग्धं दातुम् अगच्छत् तर्हि केचित् ग्राहकाः तेन कलहम् अकुर्वन् - यतः त्वं ह्यो नःअशुद्धं दुग्धम् अयच्छः । तेन अस्माकम् उदरे पीडा जाता । वालाः अस्वस्थाः अभवन् । अशुद्ध दुग्धस्य विक्रय कारणेन वयं त्वाम् आरक्षि गृहं प्रेषयिष्यामः पणान् अपि न दास्यामः इति । गोपालः मनसि अचिन्तयत् - शुद्ध दुग्धदानस्य फलमेतत् । पश्चात् अवदत् - वावू महाशयाः ! अहं तु भवत्स्वास्थ्य विषये सदैव चिन्तयामि । अद्य क्षम्य-ताम् । श्वस्तने भवत्स्वास्थ्यानुकूलं शुद्धं दुग्धमेव दास्यामि । अन्येद्युः दुग्धे जलार्धं सम्मेल्य अयच्छत्, सर्वेषां च स्वास्थ्यं समीची-नम् अभवत् ।

(3) एकः ग्राहकः (नापितम्) - ठक्कुर महाशय ! अहम् अतीव शीघ्रतायाम् अस्मि । मे केशान् शीघ्रं शीघ्रं कर्तय। नापितः - चिन्तां न कुरु महोदय ! अहं ते केशान् चिरात् प्रागेव कर्तयामि । ग्राहकः - मयोक्तम्-अहम् अति शीघ्रतायाम् अस्मि । नापितः - महोदय अहमपि चिरक्रियो नास्मि । उपविशतु पश्यतु च निमेषेणैव मम

(1) एक ग्वाले ने अपने ग्राहक से कहा कि कल से दूध का दाम एक रुपया किलो बढ़ जायगा। ग्राहक (चौंकता हुआ)—क्यों ऐसी क्या बात है कि 1 रु. दाम बढ़ जायगा? ग्वाला—एक तो हमारे दूध लाते समय ऊपर से पानी नहीं बरसता। ग्राहक—अरे बारिस और दूध ये तुम क्या बात कर रहे हो? ग्वाला—बाबूजी मैं ठीक कह रहा हूँ। बारिस नहीं पड़ने से हमारा दूध कम रह जाता है। और दूसरे। ग्राहक-और दूसरे क्या? ग्वाला—और दूसरे आजकल नगर में पानी की हड़ताल होने से पानी ही नहीं मिल पाता। ग्राहक—तुम भी खूब हो। पानी की हड़ताल होने से दूध कैसे महंगा हो जायगा। ग्वाला—क्यों नहीं मंहगा होगा साहब? पानी की हड़ताल के दिनों में बिना पानी मिलाए खालिस दूध जो बेचना पड़ेगा।

(2) एक दिन एक ग्वाले को दूध में मिलाने के लिये कहीं पानी नहीं मिल सका। हारकर वह अपने शहरी ग्राहकों को बिना पानी मिला खालिस दूध ही दे गया। दूसरे दिन दूध देने गया तो कई ग्राहक उससे लड़ने लगे कि तुम कल हमें नकली दूध दे गए। उससे हमारे पेट में दर्द हो गया, बच्चे बीमार हो गए। नकली दूध बेचने पर हम तुम्हें पुलिस से पकड़वा देंगे और तुम्हारे पैसे भी नहीं देंगे, इत्यादि। ग्वाला (अपने मन में सोचता हुआ कि यह असली दूध देने का फल है) बोला—बाबू जी मुझे तो आपकी सेहत का हमेशा ही ख्याल रहता है। आज मुझे माफ कर दीजिये, कल से आपकी सेहत के मुताबिक असली दूध देकर जाऊँगा। दूसरे दिन से दूध में आधा पानी मिलाकर देने लगा और सबकी सेहत ठीक हो गई।

(3) एक ग्राहक (नाई से)—ठाकुर साहब। मुझे बहुत जल्दी है, मेरे बाल जल्दी-जल्दी काट दो। नाई—आप चिन्ता न करें साहब! मैं आपके बाल आनन फानन में ही काट देता हूँ। ग्राहक—मैंने कहा न मुझे बहुत जल्दी है। नाई—देरी करने का समय मेरे पास भी नहीं है महोदय! आप बैठिये और पलक झपकते ही देखिये कि मेरी कैंची कैसे फ्रन्टियर मेल की

कर्तनी 'फ्रण्टियरमेल' शकटीमिव कथं चलति। ग्राहकः - एषः उपविष्टोऽस्मि। नापितः - परं भवत्पार्श्वे समयः नास्ति अत एव पणानपि अधुनैव निःसार्य यच्छतु। ग्राहकः - नितान्तम् उचितम्। पणान् गृहणातु। नापितः - तदा जानातु कार्यमपि सम्पन्नमेव। एकः द्वौ त्रय इति। उत्तिष्ठतु महाशय! ग्राहकः - वाह भ्रात! साधु/आदर्शं तावत् आनय। दृष्ट्वा - ऐं एतत् किम् ?मध्ये सर्वे केशाः त्यक्ताः। नापितः अहम् पूर्वमेव अकथयम् यत् फ्रन्टियर मेल इव कर्तनी धाविष्यति। फ्रण्टियर मेल अपि मध्ये वहून् स्थेयान त्यजति।

(4) एकः अध्यापकः (छात्रान् प्रति)...बालाः वदत, यत्र सर्वाधिका वर्षा भवति तत्र किम् अधिकं जायते। कश्चिदेकः - महोदय! मया तु एतत् पठितम् नैव। द्वितीयः - पठनकाले माम् निद्रा समागता। तृतीयः - भवान् एतम् पाठम् पुनरेव पाठयतु इति। चतुर्थः - अहमपि एतस्य एव समर्थनं करोमीति। अध्यापकः - ननु मूर्खा एव यूयं सर्वे। यः अस्य प्रश्नस्य उत्तरं दास्यति तस्मै पुरस्कारं मिलिष्यति (सर्वे तूष्णीकाः) अध्यापकः - भो पवन! त्वं वद। त्वमेव सर्वेषु छात्रेषु चतुरः। पवनः - भवान् कथयति अत एव वदामि। किं पारितोषिकं मह्यं दास्यति ? अध्यापकः - भो कथन्न ? पारितोषिकं गृहाण पूर्वमेव। अधुना वद, अधिक वर्षायाः स्थाने किमधिकं जायते ? पवनः - अध्यापक महोदय ? तत्र तु सर्वाधिकः पङ्कः एव जायते।

(5) अन्तिम काले गल-मृत्यु-पटले आरुह्यमानम् अपराधिनं कोऽपि अधिकारी अपृच्छत् - किं तव कापि अन्तिमेच्छा वर्तते ? अपराधी - अस्ति, विश्वसिमि चाहं यद् भवान् ताम् अवश्यमेव पूरयिष्यति। अधिकारी - भो भ्रातः! कथन्न। तवान्तिमा अभिलाषा पूरणीया एव, इत्यस्माकं कर्तव्यम् अस्ति। अपराधी - यदि भवान् एतावत् आश्वासयति तर्हि अहम् ताम् कथयामि एव। अधिकारी - आम् आम् कथन्न, शीघ्रं वद। तवेच्छाम् अवश्यमेव पूर-

तरह चलती है। ग्राहक - लो बैठ गया। नाई - लेकिन साहब आपके पास इतना टाइम नहीं है इसलिये पैसे भी अभी निकाल कर दे दीजिये। ग्राहक-- बिलकुल ठीक, ये लो पैसे। नाई - बस तो समझो काम भी हो गया। एक दो, तीन। उठ जाइये साहब। ग्राहक - भई वाह शाबास। जरा शीशा तो दिखाना। चौंकते हुए...ऐं यह क्या ? बीच-बीच में इतने सारे बाल छोड़ दिये हैं। नाई - साहब ! मैंने पहले ही कह दिया था कि फ्रन्टियर मेल की तरह कैंची दौड़ेगी। फ्रन्टियर मेल भी तो बीच-बीच में बहुत से स्टेशन छोड़ जाती है।

(4) अध्यापक (छात्रों से) - बच्चो बताओ जहां सबसे अधिक वर्षा होती है वहां क्या चीज अधिक पैदा होती है ? कोई एक - जी मैंने तो यह पढ़ा ही नहीं। दूसरा - जी पढ़ते समय मुझे नींद आ गई थी। तीसरा - जी आप इस पाठ को एक बार फिर से पढ़ा दीजिये। चौथा - जी मैं भी पहली बात का समर्थन करता हूँ। अध्यापक - तुम सभी मूर्ख हो क्या ? जो इस प्रश्न का उत्तर देगा उसे इनाम मिलेगा। (सब चुप) अध्यापक - अरे पवन तुम्हीं बताओ तुम तो इन सब में होशियार हो। पवन मास्टरजी आप कहते हैं तो मैं बता देता हूँ, इनाम देंगे न मुझे ? अध्यापक - अरे क्यों नहीं ? इनाम ये लो पहले ही। अब बताओ अधिक वर्षा वाले स्थान पर सबसे अधिक क्या होती है। पवन-जी, मास्टर जी वहां तो सबसे अधिक कीचड़ ही पैदा होती है।

(5) आखिरी समय फाँसी के तख्ते पर चढ़ने वाले अपराधी से एक बड़े अधिकारी ने पूछा - क्या तुम्हारी कोई अन्तिम इच्छा है ? अपराधी हाँ, है, और मुझे पूर्ण विश्वास है कि आप उसे अवश्य पूरा करेंगे। अधिकारी - अरे भाई क्यों नहीं ? तुम्हारी आखिरी इच्छा पूरा करना हमारा कर्तव्य है ! अपराधी - आप इतना आश्वासन दे रहे हैं तो साहब बता ही देता हूँ। अधिकारी - हाँ हाँ डरो नहीं, जल्दी से बताओ। तुम्हारी इच्छा अवश्य पूरी की जायगी। अपराधी - साहब ! मेरी यही अन्तिम इच्छा है

यिष्यामि । अपराधी - महोदय ! मे अन्तिमा इच्छाऽस्ति यत् भवान् किञ्चित् कालं यावत् मम स्थाने आगच्छतु ।

(6) पिता (स्वपुत्रम्) - राजू अद्य तवाध्यापकः त्वद् विषये प्रतिवेदनं प्रेषितम् अस्ति । राजू-पितृ-महोदय ! एतत् सर्वथा-मिथ्याऽस्ति । मया लेखने पठने वा त्रुटिः न कृता, केनापि बालेन सह कलहं गालिदानं वा न कृतम्, अध्यापकेन अभद्राचरणमपि न कृतम्, कस्यचिदपि वस्तु न चोरितम्, न चाप्यहम् विद्या ऽध्ययन-मध्ये अधावम् । पुनः मदीय विषये प्रतिवेदनं कथमिति ? पिता - एतादृशेषु तु किमपि नास्ति, अन्यदेव प्रतिवेदनम् अस्ति । राजू - पितः भवान् मंस्यति यत् विद्यालयात् आगतं प्रतिवेदनं विद्यालय - सम्वन्धि - एव भविष्यति । पिता - नितान्तं समीचीनम् । राजू - तर्हि विद्यालये गत्वा अद्यत्वे मया काऽपि अव्यवस्था न कृता । पिता - कथमिव ? राजू - यतोऽहं चतुर्दिनाद् आरभ्य विद्यालये एव न अगमम् इति ।

(7) चन्दनः यावदेव परीक्षां दत्त्वा गृहे प्राप्तः तावदेव पिता अपृच्छत् - चन्दन ! पत्रं कीदृशम् अभवत् ? चन्दनः - पितः - पत्रम् अतीव समीचीनम् आसीत् । आह्लादः प्राप्तः । पिता - वाह, साधु, किम् सर्वे प्रश्नाः सम्यक् कृताः ? चन्दनः - केवलम् एकस्मिन्नेव उत्तरे महती त्रुटिः अभवत् । पिता - नास्ति कापि वार्ता । सर्व-स्मिन् पत्रे एकार्धा त्रुटिस्तु भवत्येव । शेष प्रश्नाः तु सम्यक् कृताः ? चन्दनः - आम् कथन्न पितः । अन्ये प्रश्नास्तु मया कृताः एव न । पुनः त्रुटिः कथम् स्यादति ।

(8) एकः जनः स्वात्मानं भृशं प्रशंसयन् द्वितीयं सम्बन्धिनम् अवदत् - भो भ्रातः । त्वम् न जानासि यदहं तत्र कम्पन्याम् अत्युच्च - स्थाने कार्यरतोऽस्मि । द्वितीयः - किम् सत्यमेव भवान् अति महान् सञ्जातः। प्रथमः - आम्, न केवलम् महान् उच्च-

कि आप कुछ समय के लिये मेरे स्थान पर आ जाइये ।

(6) पिता (अपने पुत्र से) - धनराज ! आज तुम्हारे अध्यापक ने तुम्हारे विषय में शिकायत भेजी है ।

धनराज - पिताजी ! यह झूठ है विलकुल झूठ है, मैंने लिखने पढ़ने में कोई गलती नहीं की, किसी लड़के से लड़ाई या गालीगलौज भी नहीं किया, अध्यापक से वुरा वर्ताव नहीं किया, किसी की चीज भी नहीं चुराई, मैं वीच में स्कूल से कहीं भागा भी नहीं, तो फिर मेरी कोई शिकायत कैसे हो सकती है । पिता - वेटे शिकायतें ये नहीं, और हैं । वेटा - पिताजी आप यह तो मानेंगे कि स्कूल से आने वाली शिकायत स्कूल सम्वन्धी ही होंगी । पिता - हां विलकुल ठीक है । वेटा - तो स्कूल में मैंने आजकल में कोई गड़वड़ी नहीं की है । पिता - वह कैसे ? वेटा - वह इसलिये कि मैं चार दिन से स्कूल ही नहीं गया ।

(7) चन्दन जैसे ही परीक्षा देकर आया, उसके पिता ने पूछा - कैसा पर्चा गया ? चन्दन - पिताजी पर्चा वहुत अच्छा हुआ मजा आ गया । पिता - वाह शावाश ! क्या सभी प्रश्न ठीक कर दिये ? चन्दन - केवल एक प्रश्न में वड़ी गलती हो गई । पिता - कोई वात नहीं वेटे ! कोई वात नहीं । सारे पर्चे में एकाध भूल तो हो ही जाती है । वाकी सवाल तो सव ठीक कर दिये ना ? चन्दन - क्यों नहीं पिताजी क्यों नहीं । वाकी सव सवाल तो पर्चे पर ही ठीक छपे थे । इसलिये मैं उनका क्या जवाव देता ? मैंने छोड़ दिये ।

(8) एक आदमी अपने दूसरे सम्वन्धी से अपनी डींगें मारते हुए कह रहा था - अरे भाई ! तुम्हें क्या पता, मैं उस कम्पनी में वड़े ऊंचे स्थान (पद) पर हूं । दूसरा साथी - क्या सचमुच ही तुम वहुत वड़े वन गए हो । पहला - हाँ, केवल ऊँचा स्थान ही नहीं, मेरे नीचे हजारों लोग काम करते

स्थानम्, अपिच मदीय नीचैः सहस्रसो जनाः कार्यं कुर्वन्ति। द्वितीयः - प्रतीयते भवान् तत्र महा प्रबन्धकः सञ्जातः। अस्तु ज्ञापय तावत्, तत्र भवान् कस्मिन् पदे नियुक्तः ? प्रथमः - भो भ्रातः अहं तत्र कस्मिन्नपि पदे नास्मि, अपितु तत्र सर्वोपरि तले कार्यं करोमि, अथ च अन्ये सहस्रः जनाः मत् निम्नतलेषु कार्यं कुर्वन्ति।

(9) एकः मनश्चलः नापितम् एत्य स्वस्य क्षौरात् पूर्वं नापितम् अवदत् - किं भो ! अधुनापर्यन्तं कियतम् क्षौरं कृतमिति। नापितः - बहूनां भाव ! मनश्चलः - तेषु के के अभवन् ? नापितः - महोदय ! तेषु राजा - दरिद्रः-लघुः-महान्तः एवम् अनेके जनाः मम पुरतः नत-मस्तकाः जाताः मनश्चलः - आम्, एवम्। एकां वार्ता ज्ञापय। नापितः - पृच्छतु महोदय। मनश्चलः - किं त्वया कदापि कस्यचिद् गर्दभस्य अपि क्षौरं कृतं नवा ? नापितः - महोदय ! अद्य पूर्वं तु कदापि एतादृशः अवसरः न प्राप्तः, परम् अधुनैव अवसरः हस्तगतः। अहम् एकस्य गर्दभस्य क्षौरं कर्तुम् उद्यतोऽस्ति। मनश्चलः - वाह भ्रातः वाह, गर्दभस्य क्षौरं कुरु। नापितः - तर्हि उपविशतु, शीघ्रम् उपविशतु।

(10) रामू (एकं स्व सहचरम्) अवदत् - अद्य मया नव संख्यकाः मक्षिकाः हताः तासु चतस्रः नरमक्षिकाः पञ्च च मातृ मक्षिकाः आसन्। सहचरः - एँ त्वम् कथं जानासि यत् तासु चतस्रः नर-मक्षिकाः आसन् पञ्च च मातृमक्षिकाः इति। रामू- एषा तु सरला एव वार्ता। सहचरः - कथं कथमिति। रामू - तासु चतस्रः पितृ महोदयस्य दुग्ध पात्रे भिनभिनायन्त स्म ताः नरमक्षिकाः, अन्याश्च पञ्च मातुः ओष्ठलेपे उत्पतन्ति स्म ताः मातृमक्षिकाः आसन्। सहचरः ...वाह भ्रातः वाह।

हैं। दूसरा - मालूम होता है, तुम वहां पर वड़े मैनेजर हो गए हो। अच्छा वताओ वहाँ तुम किस पद पर हो, पहला - अरे भाई मैं वहाँ किसी पद पर नहीं हूं। वल्कि सवसे ऊपर की मंजिल में काम करता हूं एवम् अन्य हजारों लोग मेरे नीचे की मंजिलों में काम करते हैं।

(9) एक मन चला नाई के पास गया और अपनी हजामत कराने से पहले नाई से वोला - क्यों भई अव तक कितनों की हजामत कर चुके हो? नाई - वहुतों की साहव! मनचला - उनमें कौन-कौन थे! नाई - साहव! राजा, रंक, छोटा-वड़ा इस प्रकार अनेक लोग मेरे सामने सिर झुका चुके हैं। मनचला - ऐसी वात है? अच्छा एक वात वताओ। नाई - पूछिये साहव। मनचला - क्या तुमने कभी किसी गधे की भी हजामत वनाई है या नहीं? नाई - साहव! आज से पहले तो कभी ऐसा मौका नहीं पड़ा, लेकिन हां अभी-अभी मौका हाथ लगा है। मैं एक गधे की हजामत करने की कोशिश कर रहा हूँ। मनचला - भई वाह, ठीक है कोशिश करो। नाई - अच्छा तो फिर वैठिये, जल्दी वैठिये।

(10) रामू ने अपने एक साथी से कहा - आज मैंने 9 मक्खियां मारीं उनमें से चार नर थीं और पाँच मादाएँ। साथी - हें तुम्हेंकैसे ज्ञात (मालूम) हुआ कि उनमें से चार नर थीं और पाँच मादाएँ। रामू - यह तो बड़ी आसान वात है। साथी - कैसे-कैसे? रामू - उनमें से चार तो पिता जी के दूध वाले गिलास पर भिनभिना रही थीं, वे नर थीं और पाँच माता जी की लिपस्टिक पर उड़ रही थीं, वे मादाएँ थीं। साथी - भई वाह।

(11) मोहनः - अरे भ्रातः सोहन ! मनाक् स्वं वातापूरण यन्त्रं तु देहि । अहम् स्व टायर नलिकायां वातापूरितम् इच्छामि । सोहनः - वातयन्त्रं तु गृहाण परं स्मरतु तस्मात् सर्वं वातं न समापय । मोहनः - किमुक्तं, सर्वं वातं न समापयेति । सोहनः - आम्, यन्त्रात् सर्वं वातम् यदि उद्गतम्, तर्हि मां जनकः ताडयिष्यति ।

(12) एकस्मिन् स्थाने मोटर चालन कक्षा चलति स्म । शिक्षकेण वाहन चालन विषये अनेकाः वार्ताः प्रबोधिताः । प्रशिक्षुभिः कृतानां शंकानां समाधानं कृतम् । तदा अन्ते अपृच्छत् यत् यदि कश्चिदपि सहसा वाहनस्य अग्रे आगच्छेत् तदा किं कर्तव्यम् ? तदा केचिद् अवदन्-यदस्माभिः कक्षातः गन्तव्यमिति । शिक्षकः - नैव, वाहने सपदि अवरोधः सन्धातव्यः । एकः अवदत् - किं महोदय, वाहने अवरोधः पूर्वमेव न भवति, यद् भवान् तदेव अवरोध-सन्धातुं वदति ।

(13) एकः सैनिकः भुशुण्डीं नीत्वा अहर्निशं प्रहरिकार्यं करोति स्म । एकस्मिन् दिवसे एकः बालकः तम् अकथयत् - यद् भवान् अतीव भीरुः प्रतीयते । सैनिकः - कथम्, अहम् भीरुः कथम् अस्मि? बालकः - भीरुः एव अस्ति, यतः अहर्निशं स्वरक्षार्थं भुशुण्डीं सह नीत्वा भ्रमति ।

(14) एकः जनः दुग्ध विक्रेतारम् अवदत् - भो दैनिकं दुग्धं शीघ्रमेव आनयतु, अस्माभिः कार्यालयं गमनं भवति । विक्रेता - अहमपि शीघ्रमेव आनेतुं वाञ्छामि परं परवशः अस्मि । जनः - तुभ्यं का परवशताऽस्ति । दुग्धं किञ्चित्पूर्वं निस्सारय । विक्रेता - आम् महोदय, दुग्धं त्वहं पूर्वमेव निस्सारयामि परम् - । जनः - परं किमिति ? विक्रेता - महोदय, दुग्धं तु निस्सारयामि परं जलं कुतः निस्सारयसि ? [illegible] जलं तु नलात् आगच्छति ।

(11) मोहन - अरे भई सोहन ! जरा अपना हवा भरने का पम्प तो देना, मुझे अपने टायर में हवा भरनी है। सोहन - पम्प तो ले लो, मगर याद रखना, उसमें से सारी हवा खत्म न कर देना। मोहन - क्या कहा सारी खत्म न करना। सोहन - हाँ, पम्प से सारी हवा निकल गई तो मुझे पिता जी मारेंगे।

(12) एक स्थान पर ड्राइविंग स्कूल की कक्षा चल रही थी। अध्यापक ने मोटर चलाने सम्बन्धी बहुत सी बातें समझाई। लड़कों के बहुत सी शंकाओं का समाधान किया। तब अन्त में पूछा कि कोई अचानक मोटर के सामने आ जाए तब क्या करना चाहिये। तब कइयों ने कहा कि हमें उससे बचकर निकल जाना चाहिये। अध्यापक - नहीं, मोटर में तुरन्त ब्रेक लगाना चाहिये। एक छात्र - क्यों साहब ! क्या मोटरों में पहले से ब्रेक लगे नहीं होते, जो आप उसी समय तुरन्त ब्रेक लगाने को बोलते हैं।

(13) एक सिपाही बन्दूक लिये सारादिन और रात पहरा दे रहा था। एक दिन एक बालक ने उससे कहा - तुम बहुत डरपोक मालूम होते हो। सिपाही - मैं डरपोक कैसे हूँ ? बालक - डरपोक तो हो ही, जो दिन रात अपने साथ बन्दूक लिये फिरते हो।

(14) एक आदमी ग्वाले से - भई दूध जरा जल्दी लाया करो, हमें दफ्तर जल्दी पहुँचना होता है। ग्वाला - साहब ! जल्दी तो मैं भी लाना चाहता हूँ पर क्या करूं मजबूर हूँ। आदमी - तुम्हें क्या मजबूरी है ? दूध थोड़ा पहले निकाल लिया करो। ग्वाला - हां साहब ! दूध तो पहले ही निकाल लिया करता हूं परन्तु। आदमी - परन्तु क्या ? ग्वाला - जी दूध तो निकाल लेता हूँ परन्तु पानी कहां से निकालूं। कम्बख्त नल तो देर से आता है।

(15) राजू स्वमित्रम् - यदाऽहं प्रतिदिनं प्रातःकाले उत्तिष्ठानि, तदा मां होरार्धं यावत् तन्द्रा आवृणोति, मित्र वद किं करवाणि ? मित्रम् - किं मुख प्रक्षालनेऽपि तन्द्रा न याति ? राजू - न तु । मया वारं वारं प्रयत्नं कृतम्, पुनरपि प्रातः होरार्धं यावत् तन्द्रा भवत्येव । मित्रम् - तदा कपमात्रं चायपानं कुरु । राजू - मया एतदपि कृत्वा अपश्यम् तन्द्रा होरार्धं तिष्ठत्येव । मित्रम् - तदा एवम् कुरु यदा तन्द्रा भवेत् ततः होरार्धं पश्चाद् उत्तिष्ठ ।

(16) एकः चिकित्सकः (स्वं रोगिणम्) - दृष्टः त्वया ममौषधि चमत्कारः ? तव कासा पूर्वस्मात् उत्तमा अभवत् । रोगी - आम् वैद्य महोदय ! भवान् सत्यं कथयति, मम कासा पूर्वस्मात् अति....उत्तमा अभवत् । पुनः अति... उत्तमा भवेत् कथन्न । यदा अहम् पूर्णं रात्रि पर्यन्तं कासायाः अभ्यासम् अकुर्वम् । अतएव तु अधुना अत्युच्च रूपेण कासयामि ।

(17) प्रथमं मित्रं द्वितीयम् अवदत् - भ्रातः वाह्, किं परिधानं धारितम् ? अधस्तु हरितरागस्य सूतः उपरि च रक्तरागस्य टाइ-वस्त्रम् । किमिव संयोजनं कृतं मे मित्रेण ? द्वितीयम् - किं सत्यमेव तुभ्यं मे सूतः अति रुचिकरं लगति । प्रथमम् - कथन्न मित्र ! त्वया तु प्रकृतिमपि नीचैः कृतम् । द्वितीयम् - अहं किमिव प्रतीये येन प्रकृतिरपि नीचैः भूतेति । प्रथमम् - अरे भ्रातः ! नीचैः हरित रागस्य सूतः उपरि च टाइवस्त्रेण त्वम् नितान्तं शुक इव प्रतिभासि ।

(18) प्रथमः छात्रः (द्वितीयम्) - वद सर्वाधिकान् अण्डान् का ददाति । द्वितीयः - कुक्कुटी एव सर्वाधिकान् अण्डान् दातुं समर्था अन्या का दास्यति ? प्रथमः - नैव, सर्वाधिकान् अण्डान् मम शिक्षिका ददाति । द्वितीयः - अरे, त्वमेवं किम् कथयसि यत् शिक्षिका अण्डान् ददाति । प्रथमः - आम् आम् अहं सत्यं कथयामि । पश्य एताम् मे गणितस्य उत्तर पुस्तिकाम् । अस्याम् अण्डानेव [illegible]

(15) राजू अपने दोस्त से जव मैं प्रतिदिन सुवह उठता हूं। तो मुझ पर आधे घण्टे तक वरावर सुस्ती छाई रहती है। मित्र। वताओ क्या करूँ? मित्र - क्या मुह धोने पर सुस्ती नहीं जाती? राजू - नहीं तो। मैंने कई वार प्रयत्न किया फिर भी सुवह आधे घण्टे तक सुस्ती वनी ही रहती है। मित्र - तो एक कप चाय पी लिया करो। राजू - मैंने यह भी करके देख लिया। सुस्ती आधा घण्टा वरावर रहती हैं। मित्र - तो ऐसा करो - जव सुस्ती रहती है उससे आधा घण्टा पीछे उठा करो।

(16) एक हकीम (अपने एक रोगी से) - देखा मेरी दवाई का कमाल तुम्हारी खांसी पहले से अच्छी हो गई न? रोगी - हाँ हकीम जी, आप ठीक कहते हैं। मेरी खाँसी पहले से कहीं वहुत ज्यादा अच्छी हो गई है। और फिर ज्यादा अच्छी होती भी क्यों न? मैं रातभर खाँसने का अभ्यास जो करता रहा हूँ, इसी लिये अव वहुत अच्छी तरह खांस रहा हूँ।

(17) पहला मित्र दूसरे से) - भई वाह क्या सूट पहना है? नीचे तो हरारंग का सूट और ऊपर लालरंग की टाई। क्या मैच मिलाया है मेरे यारने। दूसरा मित्र - क्या सचमुच तुम्हें मेरा सूट वहुत अच्छा लगा? पहला - क्यों नहीं यार, तुमने तो कुदरत को भी मात कर दिया। दूसरा - मैं कैसा लगता हूँ जो कुदरत को मात कर दिया? पहला - अरे भाई! नीचे हरा सूट और ऊपर लालरंग की टाई में तुम विलकुल तोते जैसे लगते हो।

(18) एक छात्र (दूसरे से) - वताओ सबसे अधिक अण्डे कौन देती है। दूसरा - मुर्गी ही सबसे अधिक अण्डे दे सकसी है और कौन देगी? पहला छात्र - नहीं, सवसे अधिक अण्डे मेरी मास्टरनी देती है। दूसरा - अरे तुम ये क्या कहते हो? मास्टरनी देती है? पहला - हाँ हाँ मैं ठीक कहता हूँ। ये देखो मेरी गणित की कापी पर अण्डे ही अण्डे दे रखे हैं।

(19) एकः वयस्यः अपरं वयस्यं परिहासे पत्रम् अलिखत् - यद् अधुना मे स्वास्थ्यं सर्वथा समीचीनम् अस्ति त्वम् कामपि चिन्तां न कुरु। द्वितीयः वयस्यः अपि तत् पत्रं पठित्वा परिहासे इष्टिकायाः उत्तरम् पाषाणेन अयच्छत्। सः वस्त्रे संसीव्य एका गुरुतरा वी.पी. तस्मै मित्राय अप्रैषयत्। सः वयस्यः ताम् 51) रु० दत्त्वा गृहीता। उद्घाटने तस्याम् एकः गुरुतरः स्थूलः पाषाणः अमिलत्। पाषाणेन साकम् आगतं पत्रे लिखितम् आसीत् - तव कुशल पत्र पठित्वा मम शिरसः एतावन्मात्रं भारः अवतरितः। धन्यवादः।

(20) एकः गोपालः स्वां गां वत्सं च कञ्चित् ग्रामान्तरं नयति स्म। मार्गे एकः सैनिकः गोपालम् अपृच्छत् - रे गोपाल ! एतौ गो - वत्सौ कस्य स्तः ? गोपालः - श्रीमान् गौः कस्य अस्ति इति तु अहम् न जानामि। परं वत्सः कस्येति अहम् अवश्यं वस्तुं शक्नोमि, सैनिकः - अस्तु एतदेव वद, वत्सः कस्येति ? गोपालः - महोदय ! वत्सस्तु अस्याः एव धेनोः अस्ति।

(21) एकः छात्रः धावित्वा उच्छ्वसन् एकं चिकित्सकम् अगच्छत् अपृच्छत् च - चिकित्सक महोदय ! शीघ्रम् किञ्चिद् उपचारं कुरु। मम नेत्रे विकृते जाते, ताभ्यां किमपि पठयते नैव। चिकित्सकः अचिरं तस्य नेत्रयोः निरीक्षणं कृत्वा अवदत् - भवन्नेत्रे तु नितान्तं समीचीने स्तः। सः छात्रः अवदत् - न, चिकित्सक महोदय ! यदि मम नेत्रयोः दृष्टिः विकृता न अभविष्यत् तर्हि समाचार पत्रे मे परीक्षाङ्कः कथं न अदृश्यत।

(22) एकः विद्यालय-शिक्षकः बालकान् अध्यापयन् मध्ये एव अमुह्यत्। छात्राः तम् रिक्षायां उपवेशयित्वा चिकित्सालयम् अनयन्। चिकित्सकः अध्यापकं निभाल्य छात्रान् अवदत् - युष्माकम् अध्यापकः उष्णता कारणात् अमुह्यत्, अन्यच्च अधुना शीघ्रमेव चेतनां प्राप्तुम् अपि सम्भावना अस्ति। छात्राः चिकित्सक-

(19) एक मित्र ने मजाक में अपने दूसरे मित्र को पत्र लिखा कि अब मेरी तबियत बिल्कुल ठीक है, तुम कोई चिन्ता न करना। दूसरे मित्र ने भी उस पत्र को पढ़कर ईंट का जवाब पत्थर से दिया। उसने कपड़े में सींकर एक बड़ी भारी वी.पी. उस मित्र के पास भेज दी। उसने उसे 51/-रु. देकर छुड़ाया। उसे खोलने पर एक भारी पत्थर निकला। उस पर लगी चिट पर लिखा था कि तुम्हारा पत्र पढ़ कर मेरे सिर पर से इतना बड़ा भारी बोझा उतर गया हैं, धन्यवाद।

(20) एक ग्वाला अपने गाय बछड़े को कहीं दूसरे गांव लेजा रहा था। रास्ते में एक सिपाही ने ग्वाले से पूछा - ए ! ग्वाले ये गाय बछड़े किसके हैं ? ग्वाला - हजूर ! गाय का तो मुझे पता नहीं किसकी है। हां बछड़ा जरूर बता सकता हूँ कि यह किसका है ? सिपाही - अच्छा ये बछड़ा ही बताओ किसका है ? ग्वाला - जी बछड़ा तो इसी गायका है।

(21) एक छात्र दौड़कर हांफता हुआ एक डाक्टर के पास पहुँचा और बोला कि डाक्टर साहब ! जल्दी ही कुछ इलाज कीजिये, मेरी आँखें खराब हो गई है उनसे कुछ भी पढ़ा ही नहीं जा रहा।

डाक्टर ने तुरन्त उसकी आँखों की जाँचकर कहा कि आपकी आखें तो बिलकुल ठीक हैं।

वह छात्र बोला - नहीं डाक्टर साहब मेरी आखों की दृष्टि खराब न होती तो अखबार में मुझे मेरा रोल नम्बर अवश्य दिख जाता।

(22) एक स्कूल के मास्टर जी बच्चों को पढ़ाते हुए बीच में ही बेहोश हो गए। छात्र उन्हें रिक्षा में बैठाकर हस्पताल ले गए। डाक्टर साहब ने मास्टर जी की देखभाल करने वाले छात्रों से कहा - तुम्हारे मास्टर जी गर्मी के कारण बेहोश हो गए हैं और अभी जल्दी होश में आने की कोई

महोदय ! एषः (शिक्षकः) चेतनां कियति काले प्राप्स्यति ? चिकित्सकः - एतदेव होरा त्रिचतुः मात्रं कालस्तु चेतनां प्राप्तुं लगिष्यति एव । एक छात्रः - चिकित्सक महोदय ! ज्ञापयतु तावत् एतस्मात् पूर्वं तु एपः चेतना न प्राप्स्यति ? चिकित्सकः—नैव, एतस्मात् पूर्वम् एपः चेतनां सर्वथा न प्राप्स्यति । छात्रः - पुनस्तु समीचीन मेव । चिकित्सकः - किं प्रयोजनम्, पुनस्तु समीचीनम् इति कथमुक्तम् ? छात्रः - महोदय ! कापि विशेषा वार्ता नास्ति । अस्माभिः चिन्तितं यत् एतावत् समय पर्यन्तं वयमेकं चलच्चित्रमेव दृष्ट्वा आगच्छेम ।

(23) एकः जनः द्वितीयम् कथयति - किं कदापि त्वया गर्दभाः दृष्टाः श्रुताः वा ? द्वितीयः - आम् आम् कथन्न, बहवः दृष्टाः । प्रथमः - नैव, नितान्तं नैव । यदि दृष्टाः तदा एतादृशानि कार्याणि कथं करोषि ? द्वितीयः - कथम्, एतादृशं किम् कार्यं कृतं मया ? प्रथमः - यथा अधुनैव त्वया पृष्ठतः मयि पाद-प्रहारः कृतः । द्वितीयः - अस्तु, एषा वार्ता । एषः प्रहारस्तु अज्ञाने एव अभवत् । प्रथमः - नैव, त्वया ज्ञात्वैव पाद-प्रहारः कृतः, त्वं गर्दभः असि । द्वितीयः - नैव, एवं तु न आसीत् । परं यदि ज्ञात्वैव पादः दत्तः, तर्हि एतदेव ज्ञात्वा प्रहारः कृतः यत् गर्दभोऽपितु अपरं गर्दभं पादेन प्रहरति । प्रथमः - किं त्वम् मामेव गर्दभं जानासि ? द्वितीयः - आम्, मया गर्दभम् एव गर्दभः ज्ञातः । प्रथमः - किमुक्तम्, त्वं मामपि गर्दभं जानासि । द्वितीयः - ज्ञातं किम्, तथ्यमेव तु ज्ञातम्, प्रथमः - यदि तथ्यं ज्ञातं तदा सम्यक् । अहमपि स्वीकरोमि, यतोहि गर्दभाः अन्यान् सर्वानपि गर्दभानेव पश्यन्ति ।

(24) प्रथमं मित्रं द्वितीयं मित्रं कथयति - मित्र ! ह्यो मया एकः अति विचित्रः स्वप्नः दृष्टः । द्वितीयम् - भ्रातः मनाक् मामपि श्रावय, सः विचित्रः स्वप्नः किमासीत् ? प्रथमम् - स्वप्नः एषः आसीत् यत् त्वम् एकस्मिन् मलिने [illegible] अपतः । द्वितीयम् -

सम्भावना नहीं है छात्र - इन्हें (मास्टर जी को) होश में आने में कितना समय लगेगा डाक्टर साहब ! डाक्टर - यही लगभग कोई 3-4 घण्टे का समय तो ठीक होने में लग ही जायगा। एक छात्र—डाक्टर साहब ! यह बताइये कि इससे पहले तो उन्हें (मास्टर जी को) होश नहीं आयगा न ? डाक्टर - नहीं, इससे पहले इन्हें बिलकुल होश नहीं आने का है। छात्र - फिर तो ठीक है। डाक्टर - क्या मतलब ? फिर ठीक है क्यों कहा ? छात्र - जी कोई विशेष बात नहीं है। हमने सोचा कि इतने समय तक हम एक पिक्चर ही देख आएँ।

(23) एक पहला आदमी दूसरे से कहता है - क्या तुमने कभी गधे देखे हैं। या सुने हैं ? दूसरा - हाँ हाँ क्यों नहीं, बहुत से देखे हैं। पहला - नहीं, बिलकुल नहीं। यदि देखे होते तो ऐसे काम ही क्यों करते ? दूसरा - क्यों ऐसा क्या किया मैंने ? पहला - जैसा कि अभी पीछे से तुमने मुझे लात मारी। दूसरा - अच्छा, ये बात है। यह तो ऐसे ही अनजाने में ही लग गई। पहला - नहीं तुमने जानकर ही लात मारी है, तुम गधे हो। दूसरा - नहीं, ऐसा तो नहीं था। पर यदि जानकर भी लात मारी तो यहीं जानकर मारी कि गधा भी तो दूसरे गधे को लात मार देता है। पहला - क्या ? तुमने मुझे ही गधा समझा ? दूसरा - हाँ, मैंने गधे को ही गधा जाना है। पहला - क्या कहा, तुमने मुझे भी गधा जाना ? दूसरा - जाना क्या ? ठीक ही तो जाना। पहला - ठीक जाना, तो ठीक है। मैं भी मान लेता हूँ क्योंकि गधों को सब गधे ही नजर आते हैं।

(24) एक मित्र दूसरे मित्र को कहता है - यार कल मैंने एक बड़ा विचित्र सपना देखा। दूसरा - भई जरा हमें भी सुनाओ, वह विचित्र सपना क्या था ? पहला - सपना यह था कि तुम एक गन्दे नाले में पड़े थे। दूसरा - तब ? पहला - तुम्हारा सारा शरीर गन्दी काली बदबूदार कीचड़

तदा ? प्रथमम् - तवाशेषं शरीरं मलिन-कृष्ण-दुर्गन्ध-मयेन पङ्केन अभितः लिप्तम् आसीत् । द्वितीयम् - ततस्ततः ? प्रथमम् - अग्रे किं कथयामि ? द्वितीयम् - अग्रे किम् अभवद् इत्यहं कथयामि। प्रथमम् - तत् किमासीत् ? द्वितीयम् - त्वम् मधुनि अपतः, तव पूर्णं तनू मधुना लिप्तम् आसीत् । प्रथमम् - अरे वाह । पुनः किमभवत् द्वितीयम् - तस्याम् एव स्थितौ आवाम् मिथः समीपम् छआगच्व तथा अन्योन्यं दृष्टवा किञ्चिद् अविचारयाव एव तदैव । प्रथमम् - तदैव किमभवत् ? द्वितीयम् - तदैव त्वम् माम् अलेलिहः अहञ्च त्वाम् अलेलिहम् ।

(25) एकस्मिन् उद्याने प्रविशन्तम् एकं महोदयम् अवलोक्य तत्रत्यः उद्यानपालः तम् अवदत् - महोदय ! उद्याने कुक्कुराणां प्रवेशः वर्जितः । महोदयः....अरे दास्याः पुत्र ! किं वडवडायसे ? किम् त्वया अहम् कुक्कुरः...उद्यानपालः (मध्ये एव) अवदत्...न महोदय ! अहन्तु भवत्पृष्ठे आयान्तम् एवम् श्वानम् अधिकृत्य भणामि । महोदयः....कं कथयसि ? मालाकारः....भवन्तम्, यद् भवान् उद्याने स्वेन सह श्वानं न नयतु इति । महोदयः... एषः श्वानः मदीयः नास्ति । उद्यानपालः....तदैवः भवत्पृष्ठे एव कथम् आयातीति ? महोदयः ...महीयपृष्ठे तु त्वम्पि आगच्छसि । किम् अहम् सर्वेषां पृष्ठानुगतानां स्वामी अभवम् ? उद्यानपालः - न तहोदय ! मम प्रयोजनम् इदं यदस्य कुक्कुरस्य स्वामी को ऽस्ति ? महोदयः -- कुक्कुरस्य स्वामिनी एषा अस्ति या मया सह चलति ।

(26) एका शिशु बालिका स्व पितरम् अपृच्छत् - पितः ! वदतु भवान् कुत्र अजायत ? पिता - वत्से, का वार्ताऽस्ति त्वमेवं कथं पृच्छसि ? बालिका - भवान् वदतु अहं ज्ञातुम् इच्छामि । पिता - वत्से अहन्तु दिल्लीनगरे उत्पन्नोऽभवम् बालिका - अधुन वदतु अम्बा कुत्र अजायत ? पिता - अरे एतत् किम्, अनेन ते किं कार्यम् ? त्वमस्माकम् जन्म पत्रम् करोषि किम् ? बालिका - पितः

से बुरी तरह सब ओर से सना हुआ था। दूसरा - फिर ! पहला - फिर क्या बताऊँ ? दूसरा - फिर आगे की बात मैं बताता हूँ। पहला - वह क्या ? दूसरा - तुम शहद में गिर गए थे, और तुम्हारा सारा शरीर शहद में लथपथ था - पहला - अरे वाह ! फिर क्या हुआ ? दूसरा - उसी अवस्था में हम दोनों एक दूसरे के पास आए। तथा एक दूसरे को देख कर कुछ आगे की बात सोच ही रहे थे कि तभी - । पहला - तभी क्या हुआ ? दूसरा - तभी तुम मुझे चाटने लगे और मैं तुम्हें चाटने लगा।

(25) एक पार्क में प्रवेश करते हुए एक साहब को देखकर वहाँ के माली ने टोककर कहा - साहब ! बाग में कुत्तों का जाना मना है। साहब - अबे क्या बकता है ? क्या तुझे हम कुत्ते - । माली (बीच में ही) बोला - नहीं साहब ! मैं तो आपके पीछे आ रहे इस कुत्ते के लिये कह रहा हूँ। साहब किससे कह रहे हो ? माली - आप से, कि आप बाग में अपने साथ कुत्ते को न ले जायें। साहब - यह कुत्ता मेरा नहीं है। माली - तो यह आपके पीछे-पीछे ही क्यों आ रहा है ? साहब - मेरे पीछे तो तुम भी आ रहे हो। क्या मेरे पीछे आने वाले सभी का मैं मालिक हो गया ? माली - नहीं साहब ! मेरा मतलब, कि फिर कुत्ते का मालिक कौन है ? साहब - कुत्ते का मालिक ये हैं जो मेरे साथ चल रही हैं।

(26) एक बच्ची ने अपने पापा से पूछा - पापा बताओ आप कहां पैदा हुए थे ? पापा - बेटी ! क्या बात है तुम ऐसा क्यों पूछ रहीं हो ? बच्ची - आप बताओ, मैं जानना चाहती हूँ। पापा - बेटी मैं तो दिल्ली में पैदा हुआ था। बच्ची - अब बताओ, मम्मी कहां पैदा हुई थी ? पापा - अरे यह क्या ? इससे तुम्हें क्या करना है। तुम हमारी जन्मपत्री बना रही हो क्या ? बच्ची - पापा ! जन्मपत्री की कोई बात नहीं, बस मैं जानना

जन्मपत्रस्य कापि वार्ता नास्ति, केवलं ज्ञातुम् इच्छामि। पिता - तव अम्बा आगरा नगरे उत्पन्ना अभवत्। वालिका - पितः रे पितः ! तत्र कथम् उत्पन्ना अभवत् ?किम् तस्याः मस्तिष्कः विकृतः आसीत् ? पिता - न वत्से, एषा तु संयोगस्य वार्ताऽस्ति। वालिका - भ्राता कुत्र अजायत ? पिता - सः तु देहरादून नगरे अजायत। वालिका - अस्तु अहम् कुत्र उत्पन्ना अभवम् ? पिता - वत्से त्वम् तु झाँसी नगरे उत्पन्ना अभवः। वालिका- अस्तु एषा वार्ता ? वयम् सकलाः दूरे दूरे उत्पन्नाः अभवाम, तदा अत्र कलिकाता नगरे वयम् कथम् एकत्रिताः अभवाम ?

(27) एकदा एकः वालः अति सम्मर्दे करुणं क्रन्दन् उच्चैः वदति स्म मातरः भगिन्यः सज्जनाश्च अस्मिन्काले अहम् अनाथः सञ्जातः। मे पितरौ मत् विरहितौ स्तः। अहम् ताभ्याम् मिलने असमर्थोऽस्मि। भवन्तः मयि दयां कुर्वन्तु। केवलं 3.50 पणकानां प्रश्नः अस्ति। यदि एतानि मह्यं प्राप्येयुः तदाऽहं स्व मात्रा पित्रा पुनः मिलितुं शक्नोमि, अन्यथा कः जानाति अहं ताभ्याम् कदापर्यन्तं विरहितो भवानि ? सम्मर्दे जनाः परस्परम् आलपितवन्तः - वराकस्य सहायतां कुरुत। केन चतुराणकाः केन अष्टाणकाः केन च रूप्यकं दत्त्वा पर्याप्ता सहायता कृता। वालः मध्ये एवावदत् - अलं भ्रातरः अलम्। एतैः आगतैः पणकैः अहं पातुं खादितुमपि शक्नोमि अथ च पित्रोः समीपेऽपि गन्तुं शक्नोमि। सम्मर्दे कोऽपि-अनेन पणकानां पूर्तौ एव सपदि वारितः लोभी नास्ति। वराकाय वास्तविकरूपेण आवश्यकता आसीत्। कोऽपि अन्यः वालकम् अपृच्छत् - वत्स, त्वं स्व मातुः पितुः समीपे कुत्र कथञ्च प्राप्स्यसि? बालकः - एतैः पणकैः प्रवेशपत्रं क्रीत्वा चलचित्रं गमिष्यामि तत्रौविष्टौ तौ मिलिष्यतः।

चाहती हूँ । पापा - तुम्हारी मम्मी आगरा में पैदा हुई थी । बच्ची - बाप रे बाप ? वहाँ क्यों पैदा हुई, क्या उनका दिमाग खराब था ? पाप - नहीं बेटे ! यह तो संयोग की बात है । बच्ची - भाई कहाँ पैदा हुआ था ? पापा - वह देहरादून में पैदा हुआ । बच्ची - अच्छा, मैं कहाँ पैदा हुई थी । पापा - बेटी तुम तो झाँसी में पैदा हुई थी ? बच्ची - अच्छा ये बात है । हम सब पैदा दूर-दूर हुए तो फिर यहाँ कलकत्ते में एक साथ कैसे मिल गए ।

(27) एक बार एक बच्चा मारी भीड़ में चिल्ला-चिल्लाकर करुण स्वर में कह रहा था - माताओ, बहनो, और सज्जनो ! इस समय पर मैं अनाथ हो चुका हूँ । मेरे मां बाप मुझसे बिछुड़ गए हैं । मैं उनसे मिलने में असमर्थ हूँ । आप लोग मेरे पर दया करें । केवल 3.50 पैसे का सवाल है । यदि ये मिल जायें तो मैं अपने मां बाप से पुनः मिल सकता हूँ । नहीं तो कौन जाने मुझे उनसे कितनी देर बिछुड़ा रहना पड़े । भीड़ में लोग आपस में कहने लगे - बेचारे की मदद करो । किसी ने चवन्नी, किसी ने अठन्नी और किसी ने रुपया देकर खूब सहायता की । बच्चा बीच में ही बोला - बस भाइयो बस । मेरे पास इतने पैसे आ चुके हैं कि मैं इनसे कुछ खा पी सकता हूँ और अपने मां बाप के पास भी पहुँच सकता हूँ । भीड़ में से कोई एक - इसने पैसे पूरे होते ही तुरन्त मनाकर दिया, लालची नहीं है । बेचारे को वास्तव में जरूरत थी । किसी दूसरे ने बच्चे से पूछा...बेटे !अपने मां बाप के पास कहाँ और कैसे जायगा ?बालक - जी, इन पैसों से टिकट खरीदकर जाऊँगा । वे मुझे सिनेमा हाल में बैठे मिलेंगे ।

(28) एकं वायुयानं यात्रिणः नीत्वा उत्पतितुम् एव आसीत्। एकः यात्री परिचालकम् अपृच्छत्—परिचालक महोदय ! भवता वायुयानमेतत् सभ्यक्तया निरीक्षितं किं वा ? परिचालकः—आम् महोदय, सम्यक प्रकारेण परीक्षितम्। अधुना अस्मिन् कापि अव्यवस्था नास्ति, भवान् निश्चिन्तो भवतु। परम् भवान् एवं प्रकारेण कथं पृच्छति ? किं भवन्तं कापि अव्यवस्था दरिदृश्यते ? साम्प्रतं तु नैव, परं पश्चात् अव्यवस्था भवति। परिचालकः—भवत् कोऽभिप्रायः ? यात्री—महोदय ! आरम्भे तु यात्रिणः अति प्रेमणा उपवेशयन्ति, पश्चात् चालकजनाः यात्रिणः भृशं तुदन्तीति, परिचालकः....किं भवता सह कदापि कापि एतादृशा घटना जाता? यात्री—आम्, जाता तदैव तु अहं कथयामि। गत दिवसस्य एव वार्ता ऽस्ति। वयम् एकस्मिन् वसयाने उपाविशाम। मार्गे यानस्य चालकः यात्रिणः अवदत्—भ्रातरः ! यानम् बलेन वहत अन्यथा वसयानं न चलिष्यति। विवशैः मार्गे त्रिन्चतुर्वारं वलेन वहनं कृतम्। अहम् अधुनाऽपि एतदेव चिन्तयामि स्म यत् भवानपि कदाचित् मार्गमध्ये एव यानम् बलेन बोढुम् न आदिशतु।

(29) एकस्य कृपणस्य समीपे कानिचिद् अन्यानि मित्राणि मिलितुम् आगच्छन्। बहुकाल पर्यन्तं वार्तालापः अभवत् परं कृपणः तेभ्यः चायमात्रम् अपि न प्रदत्तम्। अस्तु, सर्वे जानन्ति स्म यदेषः सर्वोपरि कृपणः अस्ति। अतः अनेन किमपि खादनस्य पानस्य आशाकरणम् व्यर्थमेव अस्ति। एकः सहचरः अवदत्—अस्तु अधुना वयम् चलाम किम् ? कृपणः—भवतः प्रियां वार्ता श्रुत्वा मह्यम् अतीव प्रसन्नता जाता। एकोऽन्यः भवत्प्रसन्नतायाः किम् कारणम् ? कृपणः—एतदेव यद् भवन्तः यथा वाञ्छन्ति, तस्मादहम् अतीव प्रसन्नोऽस्मि। द्वितीयः—अस्मान् स्पष्टं वद यद् वयम् गच्छेम न वा ? कृपणः—गन्तुं स्वयमेव भवन्तः कथयन्ति अहम् युष्मान् गमनात् वारयितु कथं समर्थः ? तृतीयः—एतद् वयम् कथं जानीम यदस्माभिः अधुना गन्तव्यम् ? कृपणः—यदाऽहं स्व

(28) एक जहाज यात्रियों को लेकर उड़ने वाला था। एक यात्री ने पायलट से पूछा – पायलट साहब ! आपने इस जहाज को अच्छी तरह चैक तो कर लिया है ना ? पायलट—हाँ जनाब ! खूब अच्छी तरह चैक कर लिया है। अब इसमें कोई गड़बड़ी नहीं है। आप निश्चिन्त रहें। लेकिन आप ऐसा क्यों पूछ रहे हैं ? क्या कोई आपको गड़बड़ दिखाई देती है। यात्री—अभी तो नहीं, पर बाद में गड़बड़ हो जाती है। पायलट—आपका क्या मतलब ? यात्री—जी, शुरू में तो यात्रियों को खूब प्रेम से बिठा लेते हैं। बाद में ड्राइवर लोग यात्रियों को बहुत परेशान करते हैं। पायलट—क्या आपके साथ कभी कोई ऐसा हादसा हुआ ? यात्री—हाँ हुआ तभी तो मैं कह रहा हूँ। कलकी ही बात है हम एक बस में बैठ गए। रास्ते में बस का ड्राइवर यात्रियों से बोला—भाइयो धक्के लगाओ, नहीं तो बस नहीं चलेगी। हारकर रास्ते में तीन, चार बार धक्के लगाने पड़े। मैं अब भी यही सोच रहा था कि कहीं आप भी बीच रास्ते में धक्के लगाने को न कह दें।

(29) एक कंजूस के पास कुछ दूसरे मित्र मिलने को आए। बहुत देर तक आपस में बातचीत होती रही। परन्तु उसने उन्हें चाय तक के लिये नहीं पूछा। खैर, सब जानते थे कि यह एक नम्बर कंजूस है, अतः इससे कुछ खाने पीने को आशा करना व्यर्थ है। एक साथी ने कहा—अच्छा भई अब हम चलें क्या ? कंजूस—आपकी प्यारी बात सुनकर मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई। एक—आपकी प्रसन्नता का क्या कारण है ? कंजूस—यही कि आप जैसी इच्छा कर रहे हैं उससे मुझे बेहद प्रसन्नता है। दूसरा साथी —हमें साफ-साफ कहो हम जायें कि नहीं। कंजूस—जाने को तो आप स्वयं ही कह रहे हैं, भला मैं आप लोगों को कैसे रोक सकता हूँ ? तीसरा साथी—हम इसे कब समझें कि अब हमें चला जाना चाहिये ? कंजूस—जब मैं अपने नौकर को बुलाकर यह कहूँ कि राम लाओ अब

भृत्यम् आकार्य एतत् वदानि यत् "रामू अधुना मम स्थालीम् आनय" तदैव युष्माकं गमनवेलायाः शुभ मुहूर्तम् अस्ति । .

(30) अध्यापिका स्वां छात्रां अवदत्—भो छात्रे ! यदि त्वम् पाठम्न स्मरिष्यसि तर्हि सम्यक् न भविष्यति । छात्रा—कोऽभिप्रायः भवत्याः ? किम् सम्यक् न भविष्यति ? अध्यापिकाः—तवोपरि कठोरा कार्यवाही भविष्यतीति । छात्रा—अधुना अपि मया सम्यक् न ज्ञातम् । अध्यापिका—ज्ञास्यसि, त्वम् तु बहुवारम् ज्ञास्यसि, यदोपरि कष्टम् आपतिष्यति । छात्रा—हा कष्टम् ममोपरि कष्टम् आपतिष्यति । अध्यापिका—अथ किम् ? छात्रा—आपतेत् ! अहम् तु कस्यचिदपि आपतनेन न बिभेमि । अध्यापिका—वार्तालापम् अधिकं करोषि कार्यम् न करोषि । एवम् प्रकारेण त्वम् प्रताडनम् भोक्ष्यसि ।छात्रा—कस्मिन् पात्रे भोक्ष्यामि, अत्र तु स्थाली अपि नास्ति ।

(31) एका माता एके हस्ते नाणकं (नोट) द्वितीये च दश पणकमुद्रां गृहीत्वा स्व बालकं पृच्छति—बाल ! कथय, दशपणकं गृहीष्यसि एतत् कर्गजं वा ?

बालोऽवदत्—अहं तु पणकमेव गृहीष्यामि कर्गजेन मे किं प्रयोजनम् । परं मम हस्ते पणकं कोऽपि नान्यः पश्येत् । अतः अस्मिन्नेव कर्गजे परिवेष्ट्य सम्पुट्य वा पणकं दीयताम् शीघ्रम् ।

(32) एकः निर्देशकः अभिनेतारम् अवदत्—भ्रातः मनाक् अभिनये वास्तविकताम् आनय । मह्यम् अवास्तविकं वस्तु न रोचते । अभिनेता—अधुना किं वास्तविकम् इष्यते ? निर्देशकः—यथा अधुना तु शोककरणस्य वास्तविकताम् आनय ? अभिनेता—नय, अहं वास्तविक [illegible] शोकं करोमि । निर्देशकः—वास्तविक

मेरी थाली परोस दो। बस तभी आप लोगों को जाने के लिये शुभ मुहूर्त होगा।

(30) एक अध्यापिका अपनी छात्रा से बोली—अरी छात्रा ! यदि तू पाठ को याद नहीं करेगी तो ठीक नहीं होगा। छात्रा—आपका क्या मतलब ? क्या ठीक नहीं होगा ? अध्यापिका—तुम पर कठोर कार्यवाही की जायगी। छात्रा—अब भी मैंने ठीक से नहीं समझा। अध्यापिका—समझेगी, तू तो बहुतबार समझेगी, जब ऊपर से कष्ट आ पड़ेगा। छात्रा—हा कष्ट, मेरे ऊपर कष्ट आकर पड़ेगा। अध्यापिका—और क्या ? छात्रा—आपड़े, मैं किसी के आपड़ने से नहीं डरती हूँ। अध्यापिका—बातें बहुत बनाती है, काम नहीं करती है। इस प्रकार तू, मार खाएगी। छात्रा—किस बर्तन में खाऊँगी ? यहाँ तो कोई थाली भी नहीं है।

(31) एक माँ अपने एक हाथ में नोट और दूसरे हाथ में 10 पैसे का सिक्का लेकर अपने बालक से पूछती है—बेटे ! बताओ, दस पैसे लोगे अथवा ये कागज लोगे ?

बालक बोला—मैं तो पैसे ही लूंगा, कागज से मेरा क्या मतलब ? परन्तु मेरे हाथ में कोई पैसों को देख न ले। इसलिए इसी कागज में लपेट कर मुझे जल्दी पैसे दे दो।

(32) एक निर्देशक अभिनेता से बोला—भाई जरा अभिनय में वास्तविकता (असलियत) लाओ, मुझे नकली चीज पसन्द नहीं होती। अभिनेता—इस समय क्या असलियत चाहिये ? निर्देशक—जैसे कि अभी तो शोक करने की वास्तविकता लाओ। अभिनेता—लो मैं वास्तव में शोक कर रहा हूँ। निर्देशक—वास्तव में किस बात पर शोक कर रहे हो ?

शोकं केन कारणेन करोषि ? अभिनेता—एतदेव यत् अग्रे गत्वा तवेदं चलचित्रं प्रताडितं भवेदिति। निर्देशकः—नैव, भगवते एवं न कथय। शुद्धं शुद्धं सत्यरूपेण अभिनयं कुरु। येन जनतायाम् अस्माकं चलचित्रं पर्याप्तं प्रचलितं स्यात्। अभिनेता—अस्तु, वद अधुना किं करणीयम् ? निर्देशकः—अधुना मनाग् अश्रूणि आनय। अभिनेता (नेत्रयोः जलं विषिञ्च्य) नय, आनीतानि अश्रूणि। निर्देशकः—मया पूर्वमेव उक्तं यत् अवास्तविकं वस्तु मह्यं न रोचते। मनाक् वास्तविकानि अश्रूणि आनय। अभिनेता—अग्रिमे दृश्ये विषपानस्य अभिनयः अस्ति। तत् किं तत्र विषमपि वास्तविकं पातव्यमस्ति ?

(33) माता स्वं पुत्रम् अपृच्छत्—पप्पू त्वम् अपरस्मिन् जन्मनि किं भवितुम् इच्छसि ? मनुष्यः पशुर्वा ? पप्पू—महोदया, अहम् पशुः भवितुम् इच्छामि। माता—अरे, एवं कथम् ? पप्पू—ईदृशम् अतएव यत् पशवः पठन्ति नैव। माता—अस्तु, एषा वार्ता त्वम् पठनात् धावितुमेव पशुः भवितुम् इच्छसि। पप्पू—महोदया, ते प्रत्यहम् स्व पुस्तक भारमपि नोत्थापयन्ति। माता—अस्तु, पशुषु कतमः पशुः भवितुम् इच्छसि ? पप्पू—महोदया, लम्बग्रीवो भवितुम् इच्छामि। माता (आश्चर्यचकिता सती) मामपि ज्ञापय यत् लम्बीग्रीव एव कथम् भवितुम् इच्छसि ? पप्पू—तस्य ग्रीवा दीर्घा भवति, अतएव। माता—लम्बग्रीवया किं भवति ? पप्पू—लम्बग्रीवया अनेके लाभाः सन्ति। माता—मनाक् श्रावयतु लम्बग्रीवया के के लाभाः सन्ति। पप्पू—बहवः लाभाः सन्ति, अहं किं किम् वदानि ? माता—चलतु, एकमेव लाभं ज्ञापय यत् त्वम् लम्बग्रीवया किं करिष्यसि ? पप्पू—प्रतिवेशी-उद्यानात् अन्तःप्रवेशं विनैव फलानि खादिष्यामि।

अभिनेता—यही कि आगे चलकर तुम्हारी इस फिल्म के पिट जाने पर। निर्देशक—ना, ना, भगवान के लिए ऐसा न कहो और ठीक-ठीक सच्चे रूप में अभिनय करो, जिससे जनता में हमारी फिल्म खूब चले। अभिनेता—अच्छा, बोलिये अब क्या करें। निर्देशक—अब जरा आंसू लाइये। अभिनेता (आखों में पानी लगाकर)—लो, ले आया आँसू। निर्देशक—जरा सचमुच के आँसू लाइये। मैंने पहले ही कहा था कि मुझे नकली चीज पसन्द नहीं है। अभिनेता—अगले दृश्य में जहर पीने का अभिनय है। तो क्या वहाँ जहर भी असली पीना पड़ेग ?

(33) माता ने अपने बेटे से पूछा—पप्पू तुम अगले जन्म में क्या बनना चाहते हो। मनुष्य या पशु ? पप्पू—जी, पशु बनना चाहता हूँ। माता—अरे, ऐसा क्यों ? पप्पू—ऐसा इसलिए कि पशुओं को पढ़ना नहीं पड़ता। माता—अच्छा ये बात है तुम पढ़ने से बचने के लिये पशु बनना चाहते हो। पप्पू—जी। उन्हें रोजाना अपना बस्ता भी नहीं उठाना पड़ता है। माता—अच्छा, पशुओं में कौन सा पशु बनना चाहते हो ? पप्पू—जी, जिराफ बनना चाहता हूँ। माता (आश्चर्य करती हुई)—भला हमें भी बताओ कि जिराफ क्यों बनना पसन्द करते हो ? पप्पू—जिराफ की लम्बी गर्दन होती है इसलिये। माता—लम्बी गर्दन से क्या होता है ? पप्पू—लम्बी गर्दन से बहुत से लाभ हैं। माता—जरा सुनें तो लम्बी गर्दन के क्या-क्या लाभ हैं। पप्पू—बहुत से लाभ हैं, मैं क्या-क्या बताऊँ ? माता—चलो एक ही लाभ बता दो, तुम लम्बी गर्दन से क्या करोगे ? पप्पू—पडौस के बाग में से बिना अन्दर घुसे फल खाया करूँगा।

(34) एकदा एक: नृपः कस्यचित् कवेः कवितायाः प्रसन्नो भूत्वा कविम् उवाच—कथयतु किं पारितोषिकं ग्रहीष्यति ? अहम् भवति अतीव प्रसन्नोऽस्मि। कविः—भवन्महती कृपा वर्तते। किमपि ईदृशं पारितोषिकं प्रयच्छतु यत् सामान्य पारितोषिकं न स्यात् अपरञ्च तत्पारितोषिकस्य फलमपि मह्यं शीघ्रमेव मिलेत्। नृपः—सम्यक्, इत्युक्त्वा तस्मै अत्यन्तं कृशकायं दुर्बलम् घोटकम् अयच्छत्।

अवशः कविः तम् अश्वम् अनयत्। सः अश्वः कविगृहं प्राप्य तस्यामेव रात्रौ पञ्चत्वं गतः। अपरस्मिन्नहनि यदा कविः राजद्वारे प्राप्तः राजा तम् अपृच्छत्-कथय घोटकः कीदृशः आसीत् ? कविः—महाराज ! भवत्पारितोपिकस्य किं कथनं तस्य फलमपि च सपदि एव प्राप्तः। राजा—स्पष्टं कथयतु किमभवत् ? कविः—महाराज ! भवता प्रसादीकृतस्य अश्वस्य गते विपये किं वर्णयानि ? सोऽश्वस्तु एकस्यामेव रात्रौ एतस्मात् लोकात् परलोकं प्राप्तः।

(35) भाटकदातुः एवं गृहस्वामिनः मध्ये भाटकं न प्रदानेन कलहोऽजायत। स्वामी—अहं वहु दिनानि आरभ्य गृहभाटकं याचे, परं त्वम् दानस्य नामापि न गृह्णासि। यदा त्वम् प्रतिमासस्य विंशतिरूप्यकाणि अपि दातुं न शक्नोषि, तदा अधुना तु त्वयि कानिचित् शतकरूप्यकाणि जातानि तानि त्वम् कथं दास्यसि ? भाटकदाता—सम्यक्, अहं परश्वः भवते भाटकं दास्यामि। गृहस्वामी—अवश्यं दातव्यम्। भाटकदाता—आम्, अवश्यं दास्यामि।

तृतीये दिवसे गृहस्वामिना पुनः तस्मात् भाटकं याचितः। भाटकदाता विंशति रूप्यकाणि यच्छन् अवदत् एतानि गृहाण, शेषानि रूप्यकाणि अन्यं किमपि वस्तु विक्रीय दास्यामि। गृह-स्वामी—बहु मासानां भाटकम् अवशिष्टम् अस्ति, त्वं केवल

(34) एकवार एक राजा ने किसी कवि को उसकी कविता पर प्रसन्न होकर कहा—वताइये क्या इनाम लेंगे ? हम तुम पर वहुत प्रसन्न है। कवि—आपकी वड़ी कृपा है। कोई ऐसा इनाम दीजिए जो सामान्य इनाम न हो और उस इनाम का फल भी मुझे जल्दी ही मिल जाए। राजा—ठीक है। राजा ने उसे एक अत्यन्त दुर्वल मरियल सा घोड़ा दे दिया।

कवि को वह घोड़ा ले जाना पड़ा। घोड़ा कवि के घर जाकर उसी रात मर गया। दूसरे दिन कवि दरवार में पहुँचा तो राजा ने पूछा—कहो घोड़ा कैसा रहा ? कवि—महाराज ! आपके इनाम के क्या कहने और उसका फल भी तुरन्त ही मिल गया। राजा—साफ-साफ कहो, क्या हुआ ? कवि—महाराजा आपके द्वारा इनाम में दिये घोडे की रफतार का क्या वर्णन करूँ। वह घोड़ा तो एक ही रात में इस दुनिया से दूसरी दुनिया में पहुँच गया।

(35) एक मकान मालिक और किरायेदार में किराया न देने के कारण झगड़ा हो गया। मालिक—मैं वहुत दिन से मकान का किराया माँग रहा हूँ कि तुम देने का नाम ही नहीं लेते। जव तुम प्रतिमास का किराया 20/- रु० भी नहीं दे सके तो अव तुम पर कई सौ रुपये किराया हो गया है उसे कैसे दोगे ! किरायेदार—ठीक है, मैं परसों आपको किराया दे दूंगा। मकान मालिक—जरूर दे देना। किरायेदार—हां अवश्य दे दूंगा।

तीसरे दिन फिर मकान मालिक ने उससे किराया मांगा, किरायेदार ने 20/-रु० देते हुए कहा—ये लो, वाकी रुपये कोई अन्य चीज बेचकर दे दूंगा। मकान मालिक—इतने महीने का किराया वाकी है और तुम केवल 20 रुपये ही दे रहे हो। किरायेदार—यदि आपके मकान के पिछले

विंशतिरूप्यकाणि एव यच्छसि । भाटकदाता—यदि भवद् गृहस्य पृष्ठद्वारस्य कपाटम् उत्पाट्य विक्रयः न कृतः स्यात्, तर्हि एतानि रूप्यकाणि दातुम् अपि असमर्थं आसम् । अतः एतानि रक्षतु अवशिष्टानि अपि एवमेव मिलिष्यन्ति ।

(36) एकस्मिन् भोजनालये भोजनम् अदनकाले विद्युत विलुप्ता । तदा एकः ग्राहकः वेतरम् अवदत्—विद्युद् गमनेन अन्धकारः जातः गच्छ एकाम् मोम वर्तिकाम् प्रज्वाल्य आनय । वेतरः—महोदय अस्मिन् भोजनालये अस्माकं स्वामी ग्राहकेभ्यः भोजन विद्युदादिकस्य व्ययं गृह्णाति परं मोम वर्तिकायाः भवद्भ्यः किमपि न गृह्यते । अतः—(मध्ये एव) ग्राहकः—वार्ता न रचय, शीघ्रं गच्छ, मोम वर्तिकाम् गृहीत्वा आनय । ताम् विना अहम् भोक्तुम् समर्थः नास्मि । वेतरः—महोदय, भोजनन्तु भवान् हस्तेन खादति अथवा मोमवर्तिकया ? ग्राहकः—हस्तेन, परम् अधुना मोम वर्तिकाम् विना किम् खादानि ? वेतरः—तर्हि किं मोमवर्तिकाम् खादिष्यति, भोजनं खादतु । ग्राहकः—अरे मूढ ! प्रकाशं विना कथम् खादितुम् पारयामि ? वेतरः—एवम् (सः सपदि शकलमेकं तस्य स्थाल्याः उत्थापितं स्वमुखे च रक्षितम् । ग्राहकः—यूयम् तु पश्यन्तः एव अभ्यसिताः जाताः, परम् अस्मिन् अन्धकारे मम मुखम् कः अन्वेष्यति ?

(37) द्वौ सखायौ उपविश्य परस्परं वार्तालापं कुरुतः स्मः । एकः—भ्रातः मोहन । सम्प्रति तु भवान् अति महान् जनः अस्ति लक्षेषु च क्रीडति । एतस्य किं कारणमस्ति ? द्वितीयः—मित्र ! एतस्य कारणम् तु अहमपि न जानानि । आम् केवलं भगवतः कृपा एव कारणं विद्धि । प्रथमः—भगवतः कृपां न, पत्न्याः कृपां कथयतु । द्वितीयः—पत्न्याः कृपा इति कथम् ? प्रथमः—पत्न्याःकृपा एवं प्रकारेण यत् अद्य गृहे पत्न्यागमनः—कारणेन एव भवान् लक्षपतिः

दरवाजे को उखाड़ कर न वेचा होता तो ये 20/- रु० भी नहीं दे पाता। अतः इन्हें रखलो, वाकी भी इसी प्रकार मिल जायेंगे।

(36) एक होटल में खाना खाते खाते विजली चली गई। तव एक ग्राहक ने वेटर से कहा—विजली जाने से अंधेरा हो गया है जाओ एक मोमवती जलाकर ले आओ। वेटर—साहव इस होटल में हमारे मालिक ग्राहकों से विजली आदि सभी का खर्चा लेते हैं परन्तु मोमवत्ती का आपसे कुछ नहीं लिया जाता। अतः···(वीच में ही) ग्राहक—वातें नहीं वनाओ जल्दी जाओ, मोमवत्ती लेकर आओ, उसके विना मुझसे खाना नहीं खाया जाता। वेटर—साहव ! खाना तो आप हाथ से खाते हैं या मोमवत्ती से ? ग्राहक—हाथ से, लेकिन अव मोमवत्ती विना खायें क्या ? वेटर तो क्या मोमवत्ती खायेंगे, खाना खाइये। ग्राहक—अरे वेवकूफ ! उजाले के विना कैसे खाया जायेगा ? वेटर—ऐसे, (उसने तुरन्त उनकी थाली से एक टुकड़ा उठाया और अपने मुंह में रख लिया) ग्राहक—तुम लोगों को तो देखते-देखते अभ्यास हो गया है। लेकिन इस अंधेरे में मेरा मुंह कौन ढूंढेगा ?

(37) दो मित्र आपस में वैठे वातें कर रहे थे। एक ने कहा—भाई मोहन इस ममय तो तुम वड़े आदमी हो और लाखों में खेलते हो। इसका क्या कारण है ? दूसरा—मित्र ! इसका कारण तो मुझे भी नहीं मालूम है। हाँ वस भगवान की कृपा ही समझो। पहला – भगवान की कृपा नहीं पत्नी की कृपा कहो ? दूसरा - पत्नी की कृपा कैसे ? पहला—पत्नी की कृपा ऐसे कि तुम आज अपनी पत्नी के आजाने के कारण ही

संजातः । अन्यथा तु…। द्वितीयः—अन्यथा किमिति ? प्रथमः—अन्यथा किं भवान् लक्षपतिः अभवत् (अभविष्यत्) ? द्वितीयः—मित्र ! एतत्तु भवतां कथनं नितान्तमेव सत्यम्, यदद्याहं स्व पत्न्या कारणेनैव लक्षपतिः अभवम्, अन्यथा तु पत्न्याः पूर्वमहम्…। प्रथमः—अन्यथा पत्न्याः पूर्वं किमासीद् भवान् ? द्वितीयः—कोटि-पतिः आसम् यदाहमद्य लक्षपतिमात्रम् अस्मि ।

(38) एका अध्यापिका एकम् बालकं भर्त्सयन्ती अवदत्—पप्पू त्वम् तम् लघ बालकं रमेश कथम् अताडयः ? पप्पू—मातः । अहम् तं नितान्तमेव न अताडयम् । अध्यापिका—किं त्वम् तं नितान्तमेव न अताडयः ? किं सः असत्यं वदति ? पप्पू--नैव मातः, सः सर्वथा मिथ्या न वदति । परम् मया तु सः न ताडितः । अध्यापिका—पुनः तदेव भणसि मया न ताडित इति, पुनरस्य रुदतः इदृशी दुरवस्था कथं जाता ? पप्पू—मातः ! एतस्य अवस्थां दृष्ट्वा तु अहमपि दुःखितोऽस्मि । परमेषः विना कारणेनैव ताडितः जातः, अन्न अत्र किम् करवाणि ? अध्यापिका—अस्तु कारणं विनैव ताडितः पुनरपि कथयसि अहम् किं करवाणि ? पप्पू—मातः मे प्रयोजनम् आसीत् यत् मया अज्ञाने एव एषा त्रुटिः जाता । अध्यापिका—अज्ञाने एवं प्रकारेण ताड्यते, तिष्ठ अहं ज्ञापयामि त्वाम्, कथयति अज्ञाने त्रुटिः जाता । पप्पू—विरम विरम मातः मदीयाम् एकां वार्तां श्रणु । अध्यापिका—श्रावय ! पप्पू—मातः मया तु एषा अल्पा त्रुटिः अज्ञाने कृता, परं भवती विज्ञाय एव महतीं त्रुटिम् कथम् करोति ?

(39) एकः ग्राहकः चर्मकारस्य समीपे गत्वा पादत्राणानि पश्यति स्म । सः चर्मकारम् उवाच—भ्रातः पादत्राणानि तु आकर्षकाणि सन्ति । पादत्राण निर्माता—तर्हि बाबू महोदय ! एकं द्वयं वा युगलं गृह्णातु एव । एतादृशानि पादत्राणानि सर्वत्र न

लखपति वने हुए हो। नहीं तो……। दूसरा—नहीं तो क्या ? पहला—नहीं तो क्या तुम लखपति होते ? दूसरा—मित्र ! यह तो तुम्हारा कहना विलकुल ठीक है कि आज मैं अपनी पत्नी के कारण ही लखपति वन गया हूँ, नहीं तो पत्नी से पहले……। पहला - पत्नी से पहले क्या थे ? दूसरा—करोड़पति था जवकि आज में सिर्फ लखपति रह गया हूँ।

(38) एक अध्यापिका वच्चे को डांटती हुई वोली कि पप्पू तूने छोटे वच्चे को क्यों मारा ? पप्पू—मैडम ! मैंने उसे विलकुल नहीं मारा। मैडम—क्या ? तूने उसे विलकुल नहीं मारा ? क्या वह झूठ वोलता है ? पप्पू—नहीं मैडम, वह झूठ विलकुल नहीं वोलता। पर मैंने तो उसे मारा नहीं। मैडम—फिर वही वात कि मैंने नहीं मारा, फिर इसका रोते-रोते इतना वुरा हाल कैसे हुआ ? पप्पू—मैडम ! इसका हाल देखकर तो मुझे भी दुःख है, परन्तु यह ऐसी ही विना वात के पिट गया, मैं इसमें क्या करूँ ? मैडम—अच्छा, विना वात के पीट डाला, और फिर कहता है कि मैं क्या करूँ ? पप्पू—मैडम, मेरा मतलव था कि मुझ से अनजाने में ही यह भूल हो गई। मैडम—अनजाने में ऐसा पीटते हैं ? ठहर, मैं तेरी अभी खवर लेती हूँ, कहता है अनजाने में। पप्पू - ठहरो, ठहरो मैडम। मेरी एक वात सुनो। मैडम—सुना। पप्पू – मैडम मेरे से तो यह भूल अनजाने में हुई थी, पर आप जानवूझ कर यह गलती क्यों कर रही हैं।

एक ग्राहक जूते वाले के पास जाकर जूते देख रहा है। उसने जूते वाले से कहा—भई, जूते तो वड़े आकर्षक लग रहे हैं। जूते वाला – वस तो वावूजी एक दो जोड़ी ले ही लीजिए। ऐसे जूते हर जगह नहीं मिलते ग्राहक—हां, कहते तो ठीक हो परन्तु एक जोड़ी का [illegible] है ? जूते

